# श्रीकृष्ण-संदेश










श्रीकृष्ण जन्मस्थान सेवा संस्थान मथुरा

देवता-गन्धर्व,
यक्ष-किन्नर, दैत्य-दानव,
राक्षस, भूत-प्रेत-पिशाच, यक्षिणी-
डाकिनी-शाकिनी, कुष्माण्ड-पूतना
आदि अनेक योनियाँ हैं, जिनके शरी
पाञ्च भौतिक होनेपर भी हमारे समा
पृथ्वी तत्त्व प्रधान नहीं हैं। कुछके शरीरमें
वायुकी और कुछमें अग्निकी प्रधानता है। अतः
ये हमारे लिए अदृश्य हैं। हमारे लिए अभेद्य
पदार्थ-पर्वत, भित्तियां भी इनकी गतिमें बाधक नहीं।
इनकी गति तथा शक्तिमें तारतम्यतो होता है; किन्तु वह
पार्थिव शरीरोंसे बहुत अधिक है।

२३८५




कृष्णाय वासुदेवाय हरये परमात्मने ।
प्रणत क्लेशनाशाय गोविन्दाय नमोनमः ॥

# अनुक्रमणिका

श्रीकृष्ण-सन्देश, मार्च १९८१



## प्रभु-आवत

( श्री सुदर्शनसिंह 'चक्र' )



## अमृतपुत्र

( श्रीसुदर्शनसिंह 'चक्र' )




एक प्रतिका मूल्य : १/- वार्षिक शुल्क : १०/- आजीवन शुल्क : १५१/

सम्पादक—सुदर्शनसिंह 'चक्र'

श्रीकृष्ण-जन्मस्थान सेवा संस्थानके लिए श्रीमनोहरलाल पाठक, द्वारा शारदा प्रिन्टर्स, मथुरामें मुद्रित करवाकर श्रीकृष्ण-जन्मस्थान-सेवा-संस्थान मथुरा २८१००१ से प्रकाशित ।

रघुपति राघव राजाराम । पतित पावन सीताराम।।

रघुपति राघव राजाराम । पतित पावन सीताराम।।

रघुपति राघव राजाराम । पतित पावन सीताराम ।।

With Best Compliments

From

# THE GWALIOR
# RAYON SILK MFG. (WVG) Co. Ltd.

Birlagram, Nagda (W. Rly.)



**STAPLE FIBRE DIVISION, BIRLAGRAM**
Manufacturers of Viscose Staple Fibre.



**ENGINEERING DIVISION, BIRLAGRAM**
Manufacturers of Rayon & Allied Chemical Plant & Machinery



**CHEMICAL DIVISION, BIRLAGRAM**
Manufacturers of Rayon Grade Caustic Soda.



Telegram :
GRASIM—BIRLAGRAM.

Telephone :
Nagda. 38 & 88

रघुपति राघव राजाराम । पतित पावन सीताराम ।।

धर्म, अध्यात्म, साहित्य एवं संस्कृति प्रधान
मासिक पत्र

# श्रीकृष्ण-सन्देश

कर्मण्येवाधिकारस्ते मा फलेषु कदाचन ।
मा कर्मफलहेतुर्भूर्मा ते सङ्गोऽस्त्वकर्मणि ॥

प्रवर्तक
पुण्यश्लोक श्री जुगलकिशोर बिरला

| वर्ष १६ | मथुरा श्रीकृष्ण सम्वत् ५२०६ मार्च १९८१ | अङ्क-३ |
|---|---|---|

## सन्देश-चिन्तन

पुरुषः स परः पार्थ भक्त्या लभ्यस्त्वनन्यया ।
यस्यान्तः स्थानि भूतानि येन सर्वमिदं ततम् ॥ ८. २२ ॥

सामान्यार्थ—अर्जुन ! वह परम पुरुष अनन्य भक्तिसे प्राप्त होता है, जिसके भीतर ही सब प्राणि-पदार्थ हैं और जिसके द्वारा यह सब विश्व व्याप्त है ॥८-२२॥

विशेष— पार्थ ! इस सम्बोधनके द्वारा भगवानने फिर अर्जुनसे अपनी निकटता सूचित की । यह सम्बोधन श्रीकृष्ण बड़े स्नेहसे अर्जुनको करते हैं और तब करते हैं, जब किसी परम रहस्यकी या भक्तिकी बात करनी होती है ।

'स परः पुरुषः लभ्यः'—वह पुरुष जो अव्यक्तसे भी अव्यक्त है, सनातन है। सबके नष्ट होते रहने पर भी अविनाशी है, जिसे परमगति कहा गया है। जिसे प्राप्त करके फिर लौटना नहीं होता ; क्योंकि वही मेरा परमधाम है, मेरा स्वरूप है, अतः वह लभ्य है।

लभ्य कहनेका तात्पर्य यह है कि उसे अलभ्य या दुर्लभ मानकर निराश होनेकी बात नहीं है। वह भले अनिर्वचनीय और प्रकृति-अव्यक्तसे भी परे हैं ; किन्तु बहुत दूर नहीं है।

'यस्यान्तः स्थानि भूतानि'—यह समस्त प्राणि-पदार्थ उसके भीतर ही हैं। इसी बातको एक भावुक महापुरुष इस प्रकार कहते हैं— सब जीव भगवानकी गोदमें ही सो रहे हैं। यह दूसरी बात है कि सोते-सोते वे स्वप्न देख रहे हैं और स्वप्नमें अपनेको भगवानसे वियुक्त समझ रहे हैं।'

मोह निसा सब सोवनि हारा।
देखहिं सपन अनेक प्रकारा ।।

—रामचरितमानस

येन सर्वमिदं ततम्—केवल यही नहीं कि समस्त भूतग्राम उसके भीतर हैं' वह सबको व्याप्त किये हैं। सबके भीतर भी वही है। वह सर्वव्यापी है।

इस पर विचार करें तो परिणाम क्या आता है ?

व्यापकसे व्याप्यकी सत्ता पृथक नहीं हुआ करती। अतएव यह सब दृश्य प्रपञ्च केवल प्रतीति है। केवल वही है जिसे परम पुरुष कहा जा रहा है।

वह परम पुरुष लभ्य है। कैसे ?

अनन्यया भक्त्या—वह अनन्य भक्तिके द्वारा प्राप्य है। इस प्रतिपादनके द्वारा श्रीकृष्णने स्पष्टकर दिया कि वह परमपुरुष मैं स्वयं हूँ।

निर्गुण निराकारकी प्राप्ति नहीं होती। उसका अपरोक्ष साक्षात् होता है अर्थात् आत्मरूपसे उसकी अनुभूति होती है। यह होता है ज्ञानके द्वारा। भक्तिके द्वारा सगुण साकारकी प्राप्ति होती है। अतः भक्तिके द्वारा उसे लभ्य बतलाकर भगवानने उस निर्गुण तत्त्वका सगुणसे सर्वथा अभेद सूचित किया ॥८-२२॥



# गीतांजलि

—रवीन्द्रनाथ ठाकुर

**बंगला मूल**
४

विपदे मोरे रक्षा करो
ए नहे मोर प्रार्थना;
विपदे आमि ना येन करि भय।

दुःख तापे व्यथित चिते
ना इ बा दिले सान्त्वना,
दुःखे येन करिते पारि जय।

सहाय मोर ना यदि जुटें
निजेर बल ना येन टूटे
संसारेते घटिले क्षति
लभिले शुधु वंचना
निजेर मने ना येन मानि क्षय।

आमारे तुमि करिबे त्राण
ए नहे मोर प्रार्थना,
तरि ते पारि शकति येन रय।

आमार भार लाघव करि
नाइ बा दिले सान्त्वना,
वहिते पारि एमनि येन हय।

नम्र शिरे सुखेर दिने
तोमारि मुख लइ ब चिने,
दुखेर राते निखिल धरा
येदिन करे वचना
तोमारे येन ना करि संशय।

**हिन्दी अनुवाद**
४

विपत्तिमें रक्षा करो
यह न मेरी प्रार्थना,
विपत्तिमें न करूँ भय।

दुःख-व्यथित हृदयको मेरे
न देना चाहे सान्त्वना,
दुःख पर मैं पा सकूँ विजय।

सहाय अगर कोई न हो
अपना बल पर कम न हो,
संसारमें यदि हो क्षति
मिले केवल वंचना
अपने मनमैं न मानूँ क्षय।

मेरा तुम करो त्राण
यह न मेरी प्रार्थना,
तर सकूँ खुद, रहे शक्ति यह।

मेरा भार लघु बनाकर
न देना चाहे सान्त्वना,
ढ़ो सकूँ उसे, देना शक्ति यह।

नम्र सिरसे सुखके दिनोंमें
तेरा ही मुख पहचानूंगा मैं,
दुखकी रात सारा संसार
करेगा जब वंचना
न करूँ तब तुमपर भी संशय।

अनुवादक—माधवप्रसाद गोयनका

# गौदुग्ध—एक चमत्कार

—श्रीमहेशचन्द्रजी शास्त्री

इससे बढ़कर गायकी कोई प्रशंसा नहीं हो सकती कि 'गाय सबकी माता है।' यह वेद वाक्य इसका प्रमाण है 'गावो विश्वस्य मातरः।'

माता बालकका जिस प्रकार पालन-पोषण और संवर्धन करती है, उसी प्रकार गाय भी अपने भक्तोंपर सुखकी वर्षा करती है। गायकी छत्र-छायामें कोई दुःखी नहीं रह सकता।

गायके दूध द्वारा भयंकरसे भयंकर शारीरिक एवं मानसिक रोग दूर किये जा सकते हैं।

कुछ चमत्कारिक घटनाओं तथा प्रयोगोंका वर्णन इस लेखमें प्रस्तुत है।

अपने साम्राज्यका कोई उत्तराधिकारी न होनेके कारण दुःखी राजा दिलीप रानी सुदक्षिणाके साथ ऋषि वशिष्ठके आश्रममें गये। हिमालयकी तलहटीमें बने आश्रममें उनकी चिकित्साका प्रबन्ध किया।

आश्रमकी काले रंगकी नन्दिनी गायका दूध २१ दिन तक राजा और रानीको विशिष्ट प्रमाणमें दिया गया। चरानेके लिए हिमालयका वह स्थान निश्चित किया गया जहाँ दिव्य औषधियां थीं। कुछ तो ऐसी औषधियां थीं कि रातमें उसकी चमक में किन्नरियां नर्तन किया करती थीं।

दोनों पति-पत्नियोंको गो-सेवाकी विधि बताई गई। बड़ी श्रद्धा एवं प्रेमसे दोनोंने नन्दिनीकी सेवाकी। ब्रह्मचर्यका पालन किया और अन्तमें उनकी मनोकामना पूर्ण हुई। गोदुग्धके इस प्रयोगसे ही उन्होंने रघु जैसे महापराक्रमी पुत्रको प्राप्तकिया।

## महाराजा दशरथ

दशरथके रनिवासमें अनेक स्त्रियाँ थीं और तीन रानिया, कैकेयी प्रधान थी और उत्तरआयमें उससे विवाह हुआ था। साठ वर्षकी आयुके पश्चात् भी जब कोई सन्तान नहीं हुई तो कुलगुरु वशिष्ठके आश्रम में 'पुत्रेष्टि' गो-दुग्धके प्रयोगसे उन्हें राम, भरत, और शत्रुघ्न जैसे पुत्र प्राप्त हुए। महाराजा दशरथके लिए जो यज्ञीय खीर बनाई जाती थी उस दूधमें पौष्टिक औषधियोंका वैज्ञानिक प्रयोग किया गया था।

## काया कल्प के लिए

लगभग ७० वर्षकी आयुके संग्रहणीके एक रोगीका हमने जो इलाज किया वह गोदुग्धका ही एक विशेष प्रयोग था। अनेक वैद्योंकी सलाह लेकर निदान एवं औषधिका निश्चय होनेके पश्चात् हमने केवल गोदुग्ध पर उन्हें रखा। स्वर्णपरपटी एवं कुछ अन्य अवरोधक औषधियों का मिश्रण दिया गया। किन्तु जिस गायका दूध उन्हें दिया गया उसके आहारमें सूखा घास, चरी (कडबी) तथा अफीमके डोडे और गोखरू का चूर्ण दिया गया। धीरे-धीरे रोगीका मल बंधने लगा, दस्तों के प्रमाण कम हो गए, पैरों की सूजन कम हो गई तथा क्षुधा बढ़ने लगी। तीसरे मासमें रोगी प्रतिदिन ६ से ७ लीटर दूध-पी जाता था। नेत्र ज्योति बढ़ गई थी तथा पुराना मूत्र विकार समाप्त हो गया। शरीरमें बीस वर्ष पुरानी स्फूर्ति आ गई थी।

## एक महाराजा

जिनकी आयु २८ वर्षकी थी। अत्यन्त क्षीण, निस्तेज तथा क्षयके लक्षणोंसे पूर्ण। जब इनका इलाज किया गया तो उनके चारों ओरके वातावरणका विशेष ध्यान रखा गया। छोटे-छोटे बालकोंका सम्पर्क, प्रौढ़ तथा प्रसन्नचित्त परिचारिकायें भक्ति संगीतकी स्वर लहरियाँ उद्यानमें तुलसी मरवा, नीलगिरी अशोक नीम आदिका आधिक्य, सब प्रकार व्यवस्थाकी गई। सात्विक किन्तु रोचक साहित्यका श्रवण कराया गया।

योगासन, मालिश तथा आयुर्वेदकी कुछ औषधियोंके साथ उनके आहारमें जिस दूध का प्रयोग हुआ वह सबसे मुख्य बात थी।

चार रंगकी चार गायें रखी गई। उनकी सेवा और स्वच्छता का पूरा प्रबन्ध हुआ। काली गायको शतावर चूर्ण, पीली गायको गोक्षुर चूर्ण सफेद गायको अश्वगंधा चूर्ण तथा चितकारी गायको इलायची और बादाम एक निश्चित प्रमाणमें खिलाए गए। चारों गायोंका दूध मिश्रण करके केसर, वंशलोचन और मिश्रीके साथ महाराजा साहबको दिया गया। केवल ६० दिनके प्रयोगमें उनके चेहरे पर लावण्य आ गया; आँखोंमें तेज, वचन में वृद्धि तथा शरीरमें और मनमें स्फूर्ति भर गई। एक मास तक और यह प्रयोग चलता रहा। महाराजने कई विवाह किये और ५८ वर्षकी आयु प्राप्त की। उनकी सभी सन्तानें सुन्दर और स्वस्थ थीं।

## दूध का एक गिलास सैकड़ों रुपये का

बम्बई के एक विख्यात राजवैद्यका यह प्रयोग है। माथेरानकी पहाड़ियों पर

लगभग सौ गायें पाली गई इनमें सात चुनली गई जो सर्वथा स्वस्थ थीं। प्रत्येक गायको अलग-अलग प्रकारके पौष्टिक मेवे और औषधियाँ खिलाई जाती थीं। जैसे—एकको पिस्ते, दूसरीको बादाम, तीसरीको इलायची, चौथीको शतावर, पाँचवीको विदारीकंद, छटीको गोक्षुर और सातवींको असगंध आदि औषधियाँ और मेवेका प्रमाण भी निश्चित किया हुआ था। इसके पश्चात् एक गायका दूसरीको दूसरीका तीसरीको और अन्त में काली गायका जो दूध निकलता था उसका प्रयोग एक वृद्ध व्यापारी पर किया गया, जिसके सात-आठ सन्तान थीं। इस प्रयोगका यह परिणाम हुआ कि यह वृद्ध व्यापारी पुन: नवयौवन-सा उत्साह व शक्ति प्राप्त करके आजीवन स्वस्थ रहे।

हिसाब लगाने पर इस दूधके एक गिलासका मूल्य सैकड़ों रुपये हुआ। जिन्होंने उक्त व्यापारीके घर कभी छाछ पी उन्हें उसमें भी इलायचीकी सुगन्ध और पिस्ते बादाम का स्वाद मिला।

## प्राचीन परम्परा

भारतके प्राय: सभी प्रान्तोंमें प्रसूता-स्त्रीके पथ्यकी विशेष देख भाल रखी जाती है। उसके आहारका परिणाम बालकके स्वास्थ्यपर पड़ता है। यदि बच्चेको सर्दी हो जाय तो माताको सोंठ अजवाइन विशेषत:दी जाती है। यदि दस्त लगें तो माताको गरिष्ट पदार्थ बंद करके सुपाच्य आहार दिया जाता है बालकके अनेक रोग माताके आहारमें परिवर्तन करके उसके दुग्धके माध्यमसे दूर किये जाते हैं। यदि आंख आ गई हो तो मांके दूधकी धार आंखमें डाली जाती है और रुई के फाहेमें दूध भिगोकर आंख में लगाया जाता है।

## एकगाय और योगी

घटना स्व० पं० सातवलेकरजी के आश्रम की है। उसके आनन्दाश्रममें एक योगी अभ्यासके लिए ३–४ मासके लिए आये। जब वे एकान्तमें ध्यान लगाते तो उन्हें एकाग्रता नहीं मिलती। एक उद्विग्नता-सी रहती। वे केवल दूध पर ही रहते थे। बादमें पण्डितजीकी सलाहसे उन्होंने यह पता लगाया कि दूध जिस परिवारसे आता है वहांका वातावरण कैसा है? उन्हें पता चला कि उस परिवारमें भयंकर कलह, मारपीट होती थी।

इस स्थितिमें योगीजी ने यह निश्चय किया कि स्वयं गाय पाली जाय। ऐसा होने पर परिणाम यह हुआ कि योगीको अपनी साधनामें पूरी शान्ति और सफलता मिली।

## कायाकल्प और गौदुग्ध

हमने अनेक ऐसे व्यक्ति देखे हैं जिन्होंने केवल गौदुग्धके प्रयोगसे अपनी आयुके ५० वें वर्षके बाद भी पूर्ण स्वास्थ्य प्राप्त किया किया और दीर्घ आयु तक वे पूर्ण स्वस्थ रहे। तीस दिन, साठ दिन, नब्बे दिन, एवं १२० दिनके प्रयोग हैं। सुयोग्य चिकित्सककी देख-रेखमें ऐसे प्रयोग किये जायें तो यह निश्चित है कि सभी प्रकारके प्रमेह भगंदर, हृदय दौर्बल्य, रक्तचाप, कुष्ठ जैसी भयंकर व्याधियोंसे भी मनुष्य मुक्त हो सकता है। गौदुग्ध द्वारा किस प्रकारसे रोगोंको दूर किया जाय तथा किस प्रकार पुनः स्वास्थ्य व यौवन प्राप्त किया जाय, यह एक अत्यन्त रोचक अनुसंधान का विषय है। नये-नये प्रयोग इस दिशामें होने आवश्यक हैं।

गायोंपर संगीत, स्वच्छता सद्व्यवहार या सेवा आदिका भी बहुत प्रभाव पड़ता है। गायोंके रंग का भी चिकित्सा-शास्त्र की दृष्टि से बड़ा महत्व है।

संसारके अनेक शारीरिक और मानसिक कष्टोंसे मुक्ति प्राप्त करनेके लिए माता की तरह गाय का आश्रय ले लिया जाय और किसी सुयोग्य अनुभवी चिकित्सक की छत्र-छायामें प्रयोग किए जायें तो यह निश्चित है कि पृथ्वी-लोकके अमृत इस गौ-दुग्धसे अनेक चमत्कार सामने आ सकते हैं।



जैसे प्रत्येक शरीरकी आयु है, आयु पूरी होने पर चेतना शरीरको त्याग देती है, शरीर किसी कारण नष्ट भी हो जाय तो यही होता है, वैसे ही वस्तु या भवन के नष्ट होने पर तो उसका अधिदेवता स्थानान्तरण कर ही लेता है, वस्तु या भवनके यथावत रहते भी उसका देवता आयु पूरी होने से उसे त्याग देता है। ऐसा होने पर वह वस्तु, वह भवन, वह ग्राम अशान्तिप्रद तथा विना कारण उपयोग कर्त्ताके कष्टका कारण बन जाता है। उसको नष्ट ही होना है। उसकी मरम्मत नहीं की जा सकती।

# संस्मरण-

जीवनमें कुछ ऐसी अद्‌भुत बातें होती हैं; जिनका कोई अर्थ हम भले न निकाल सकें; किन्तु वे पुनर्जन्म जन्मान्तरके संस्कार सिद्ध करती हैं और यह भी कि जगत उतना ही नहीं है जितना हम देखते या जानते हैं। बहुत सी अदृश्य शक्तियाँ हैं और उनमें यदि कोई हमें हानि पहुँचाने वाली होगी तो हमें सहायता, संकेत और मार्गदर्शन देने वाली शक्तियाँ भी कम नहीं हैं।

### घास में सोता था

तीन या चार वर्षकी आयुसे ही पिताजी मुझे अपने पास छोटे खटोलेपर सुलाने लगे थे। घरके भीतर माँके समीप सोनेकी मेरे मनमें कोई स्मृति नहीं है।

गाँवके किसानका कच्चा घर था। गाय-बैल थे। वे शामको जहाँ बाँधे जाते थे, उनके सामने चरनी थी खूब लम्बी। उनमें प्रत्येक पशुके लिए नांद जमायी गयी थी और दो नाँदोंके मध्य घास डालनेको स्थान था। चरनी इतनी ऊँची थी कि पशुओंको मुख बहुत न झुकाना पड़े।

पता नहीं क्यों और कैसे मैं सोते सोते उठकर चल देता था और किनारेकी नांदके सहारे ऊपर चढ़कर चरनीमें बड़ी गायके सामने घास पर सो जाता था।

यह स्वभाव कई वर्ष बना रहा। पहिली बार तो मुझे खूब ढूंढ़ा गया। डराया भी गया — गाय काट लेगी।' एक दो बार गायने खड़ी होकर सूंघा या चाटा तो मैं हाथसे उसका मुख हटा देता था।

### कोई पुकारता था

कोई नौ वर्षका होऊँगा। जहाँ सोया था, वहांसे उत्तर दिशासे किसीने दोबार नाम लेकर मुझे पुकारा तब जब मैं गहरी नींदमें था। पहिली बार पुकारते ही नींद टूट गयी। दूसरी बारकी पुकारपर मैं बोला पड़ा था—हां! आँख खोलकर उठ बैठा था।

पिताजीके पूछनेपर मैंने बताया— किसीने पुकारा है?'

उन्होंने पूछा—'तू डरता है?'

'नहीं' मैंने कहा था। डर कभी नहीं लगा। वह पुकार तो झूसी अखण्ड संकीर्तनमें आने पर बन्द हुई। पन्द्रह दिनसे महीने तकका अन्तर पुकारने में पड़ता था। सदा दो बार केवल नाम लिया जाता था। वही उत्तर दिशासे और लगता था

कि उतनी ही दूरीसे पुकारा गया है। भले वहाँ उतनी दूरी दीवारके कारण न हो। सदा तभी पुकारा गया जब मैं गहरी नींदमें होता था।

स्वर मधुर था, पर स्त्री कंठ नहीं। पुकारके स्वरमें स्नेह लगता था। जीवनमें मुझे वह स्वर सुननेको जानते हुए कहीं नहीं मिला।

### आदेश

बहुत बुरा लगा जब नींद टूटी और देखता हूँ कि सूर्योदय होनेवाला है। मैं सवेरे जल्दी उठना पसन्द करता हूं। उन दिन रामवन (सतना) में स्वप्न देखता देर तक सोया पड़ा रह गया था।

'गोपाल सहस्र नामका पाठ किया करो!' स्वप्नमें एक गोरे रंगके, सफेद दाढ़ी, सफेद वस्त्रोंवाले पंडितसे लगने व्यक्तिने आदेश दिया था।

मैंने उस आदेशकी उपेक्षा की; किन्तु वह स्वप्न तो पीछे ही पड़ गया। आठसे दस दिन पर वही व्यक्ति स्वप्नमें दीखता और वही आदेश देता। स्वप्नवाले दिन मैं जागता तो पाता कि सूर्योदय होने ही वाला है।

इस प्रकार देरसे उठना मुझे अखरने लगा। अतः मैंने 'गोपाल सहस्र नाम' की पुस्तक मंगाली। पाठ प्रारम्भ किया, तब से वह स्वप्न फिर नहीं आया। अनेक वर्षों तक वह पाठ करता रहा, फिर छोड़ दिया। 卐

---

शेषांश पृष्ठ २० का

याक घास चरता है। लेकिन पशुओंको मारकर उनको पैरोंसे रौंदता है। अपने खुर लाल करनेका उसे शौक होता है। तिब्बतीकी बात सुनकर याकने रास्ता छोड़ दिया। अब जल्दी-जल्दी तिब्बती चला। गुफामें ध्यान लगाये बैठे लामाके आगे भेंड़ खड़ी करके वह पृथ्वीमें दण्डवत-लेट गया।

'तुम्हारा कल्याण हो!' यह आशीर्वाद सुनकर उसने सिर उठाया तो लामा अदृश्य हो गये थे और उसकी भेंड़ भी वहाँ नहीं थी। उसे क्या पता कि उसे दर्शन देने भगवान शंकर लामा बने बैठे थे।

तिब्बती लौटा। याक मिला तो चाकूसे अपना बायाँ हाथ चीर कर उसने याकके चारों खुर रंग दिए। याक बोला—'तुम्हारे पास सदा बहुत याक रहेंगे।'

तिब्बती कैसे समझता कि वह शफेद भारी याक तो शिवका नादिया है। वह पहाड़ी उतर रहा था कि सिंह आ गया। यह देवीका वाहन आया तो उसे देखकर तिब्बतीने छुरेसे अपना हाथ काटनेका प्रयत्न किया। सिंह बोला—'हाथ मत काटो मैं तुमसे प्रसन्न हूँ। तुमको कभी कोई रोग नहीं होगा।'

घर लौटनेपर रातमें पेट पर चूहा कूदा। तिब्बती चौंक कर जागा। उसने छुरेसे अपने बड़े केश काटकर चूहेको दे दिये। चूहा बोला—'तुम्हारी भेड़ोंमें ऊन और बकरियोंमें पश्मीना अब चार गुना हुआ करेगा।'

तिब्बतमें वह तिब्बती बहुत दिनों तक सबसे धनी और स्वस्थ बना रहा। 卐

# भारतका मुसलमान दिलसे गोरक्षाका पूर्ण समर्थक है

[प्रो० हैदरअली खां]

गोरक्षाके निमित्त आचार्य विनोबा भावेने जनवरी १९७९ से आमरण अनशन करनेका संकल्प किया था, किन्तु सर्वोदय कार्यकर्त्ताओंके अनुरोधपर १११ दिनोंके लिए इसे स्थगित कर दिया। विनोबाजी गो-सेवाको जीवनका एक आवश्यक अंग मानते हैं। उनका अभिमत है कि मनुष्यको मोक्षकी प्राप्ति गो-सेवासे भी हो सकती है इसीलिए उन्होंने कहा कि 'गायकी रक्षा करो, सबकी रक्षा हो जायेगी।"

भारत एक कृषि-प्रदान देश है। कृषिमें गायकी भूमिका अत्यधिक महत्वपूर्ण हैं। गायसे बैल प्राप्त होते हैं, जो भारतीय खेतोंके लिए आधारशिला ही हैं, गायसे दूध प्राप्त होता है, जो रुचिकर, स्वास्थ्यवर्द्धक तथा जीवनदायी है। गायके मल-मूत्र तथा हड्डीसे भूमि उर्वराशक्ति बढ़ जाती है। मरणोपरान्त उसके चमड़ेसे अनेक उपयोगी चीजें बनती हैं। गायको हिन्दुओंमें महत्वपूर्ण स्थान दिया गया है। गोरक्षाका जहाँ एक एक ओर धार्मिक महत्व है, वहीं दूसरी ओर उसका आर्थिक महत्व भी है।

भारतीय संविधानके अनुच्छेद ४८ में गो-रक्षाका प्रावधान है। किन्तु पशुपालन विषय राज्योंसे सम्बन्धित होनेके कारण संविधानका असली रूप राज्योंपर छोड़ दिया गया है। केरल तथा बंगालको छोड़कर समस्त राज्योंमें गो-रक्षा सम्बन्धी पर्याप्त कानून बन चुके हैं। केरलमें भी व्यवहारता गायोंका वध नहीं होता। अतः यह समस्या मुख्य रूपसे पश्चिमी बंगालसे सम्बन्धित हैं, जहाँ पर्याप्त नियम नहीं है। इस स्थितिमें ऊपरी तौरसे ऐसा प्रतीत होता है कि वहाँके मुसलमान गो-रक्षाकी दिशामें बाधक होंगे। अतः समस्यापर इस सन्दर्भमें विचार करना आवश्यक प्रतीत होता है।

## गो-रक्षा तथा मुसलमान

मुसलमानोंके लिए सामिष भोजन धर्मसंगत है। यहाँ तक कि गो-मांस भी वर्जित नहीं है किन्तु मांस खाना न तो आवश्यक है और न ये ही आवश्यक है कि इदुजोहा पर्व [बकरीद] पर गायकी ही कुर्बानी की जाय। गायसे हिन्दू धर्मावलम्बियोंका प्रगाढ़ सम्बन्ध है तथा गोहत्यासे उन्हें कष्ट होता है, अतः इस्लामकी शिक्षानुसार पड़ोसी-धर्मके नाते तथा उदारता एवं सहिष्णुता वश गोवध अथवा गायकी कुर्बानीसे विरत रहना ही मुसलमान श्रेयष्कर मानते है। ※

# मुँह डाल! खा !

'नीलमणि ! श्यामसुन्दर !' मैया पुचकारकर पुकार रही है—'तेरा दादा कलेऊ करने बैठा है, तू नहीं खायगा ?'

मैयाको अपने इस चपलको मनाकर कुछ खिला पाना सदा बहुत कठिन पड़ता है। यह दो वर्षका कन्हाई खेलनेमें ही लगा रहता है। इसे मनाकर पुचकारकर किसी प्रकार खिला न दो तो इसे अपने पेटकी भूखका पता ही नहीं लगता। अब सबेरेसे बालकोंके साथ आँगनमें दोनों हाथ फैलाकर गोल-गोल घूमनेमें लगा हैं। ये बालक घूमते हैं और फिर गिर पड़ते हैं। फिर उठते हैं और घूमते हैं।

दाऊही कहाँ छोटे भाईके बिना कलेऊ करने वाला हैं; किन्तु उसे किसी प्रकार मैया ने बैठा लिया है—'तुम कलेऊ करने बैठो तो तुम्हारा अनुजभी कुछ खा लेगा।' दाऊ माखन रोटी पर धरे कन्हाईकी प्रतीक्षा करता बैठा है।

'दादा कलेऊ करने बैठा है' मैयाकी यह बात कामकर गयी। कन्हाई लद्‌बद् दौड़ा आया है और वैसे ही धूलि-धूसर बड़े भाईसे सटकर बैठ गया है। इसने अपना नन्हा मुख खोल दिया है। दादा अब इसे खिलावे।

दाऊ ने तनिकसी रोटी तोड़ी, तनिकसा मक्खन लगाया और श्यामके मुखमें दे दिया। मुखमें तो वह नन्हा मक्खन सना रोटीका टुकड़ा लेकर मुख चलाते अब इसने दाहिने हाथकी दो अंगुलियों और अंगूठे से रोटीका टुकड़ा तोड़ा है। उसपर मक्खन उठाया है। यह ग्रास तो यह अपने दादाके मुखमें देगा ही।

विशाल, अर्जुन, ऋषभ, भद्र वरूथप—अनेक सखा अब समीप दौड़ आये है। घुटनों सरकने वाले भी खिसक आये हैं। अब इन बालकोंमें कौन किसके मुखमें ग्रास देगा, यह नियम तो चल नहीं सकता; किन्तु कोई अपने मुखमें ग्रास नहीं दे रहा।

'नीलमणि ! मैं भी भूखी हूँ।' यह कोई गोपी समीप आ गयी, 'तू मुझे नहीं खिलायेगा ?'

भला क्यों नहीं खिलायेगा ? श्री व्रजराजकुमार कोई कृपण है कि कोई भूखा भोजन मांगे तो यह नहीं देगा। इसने दो अंगुली और अंगूठेसे वही नन्हा रोटीका टुकड़ा तोड़ा, मक्खन लगाया और गोपीकी ओर बढ़ाया; किन्तु नन्हा कन्हाई बैठा है यह तो खड़ी है। इसके मुख तक श्यामसुन्दरका हाथ कैसे पहुँचे।

'तू देखता नहीं कि मैं कितनी बड़ी हूँ।' गोपीने कहा—'इतनी तनिक-सी रोटीसे मेरा पेट भरेगा ?

कन्हाईने सिर उठाकर देखा—सचमुच यह खूब बड़ी है। इसका पेट इतने छोटे टुकड़ेसे कैसे भरेगा ?

वह टुकड़ा अपने मुखमें डालकर मोहन उठ खड़ा हुआ। इसने गोपीका वस्त्र पकड़ा-'चल !'

मैया खड़ी देख रही है। गोपी इसके साथ चल पड़ी है। देखता है कि यह कहाँ ले जाता है।

कन्हाईने देखा है कि उसके गोष्ठ की गायें और वृषभ खूब बड़े हैं, वे नांदमें मुख डालकर स्वयं खाते हैं। उनके मुखमें तो कोई ग्रास नहीं देता यह गोपी भी खूब बड़ी है, तगड़ी है। तब इसके मुखमें ग्रास देनेसे इसका पेट कैसे भरेगा ?

खूब बड़ा मटका दहीसे भरा धरा है। पता नहीं कन्हाईने कब इसे देखा है। मटका इतना बड़ा है कि कन्हाई खड़ा है तो भी मटका ही उससे बड़ा है। गोपीको वह उसके समीप ले जाकर खड़ा करके बोला—'खा ले !'

'तू देखता नहीं कि मेरे हाथोंमें मेहँदी लगी है। मैं कैसे खाऊँगी।' गोपीने अपनी दोनों हथेलियां श्यामसुन्दरके आगे फैलाकर दिखलायीं। सचमुच उसकी हथेलियों पर तो गीली मेंहदी लगी है।

'हाथ में ही तो मेहँदी लगी है।' कन्हाई को यह कोई समस्या नहीं जान पड़ती। उसकी गायोंमें से तो कोई हाथसे खाती नहीं। हाथसे तो उसके जैसे थोड़ा खाने वाले खाते हैं। इसने गोपीकी ओर मुख उठाया और तनिक डांटतासा बोला—'मुख डाल इसमें और खा।'

अब पता नहीं क्यों मैया हँसने लगी है और यह गोपी भी हँस रही है, यह झूठी है। इसे भूख लगी होती तो हँसती कैसे ? जिसे भूख लगती है, वह तो रोता है। कन्हाई इसे छोड़कर फिर अपने दादाके पास सखा मण्डलीमें पहुँचने मुड़ चला है।



# होली

होली आई ! होली आई !
धूल उड़ाती ! रंग उड़ाती !!
ले आयी उत्साह !
वाह वा वाह !!

गाँव-गाँवमें धूम मचायी,
व्रज-बरसाने लट्ठ खड़कायी !
कूदो बेपरवाह !
वाह वा वाह !!

रंग के छींटे, व्यंग के छींटे,
गली गली बौछार।
मस्ती का त्यौहार ॥

चपल कन्हाई धूम मचावे,
जीवनमें—अन्तरमें आवे।
भुजभरि भेंटे-अंक लगावे,
आम्र-मञ्जुरी झलक सजावे ॥
आनन्दपूर अथाह !!
वाह वा वाह !!



# मुक्तिकी चार अवस्थाएँ

ज्ञानपूर्णो वियोगो योऽज्ञानेन सह योगिनः ।
सा मुक्तिर्ब्रह्मणा चैक्यमनैक्यं प्राकृतैर्गुणैः ॥

अज्ञानीका साथ ज्ञानपूर्वक छोड़ देना ही मुक्ति है और प्रकृतिके गुणोंसे अलग रहना ब्रह्मकी एकता है ।

कर्मणामिष्टदुष्टानां जायते फलसंक्षयः ।
चेतसोऽपकषायत्वं यत्र सा स्वस्तिरुच्यते ॥
ऐहिकामुष्मिकान् कामान् लोभमोहात्मकात्स्वयम् ।
निरुध्यास्ते सदा योगी प्राप्तिः सा सार्वकालिकी ॥
अतीतानागतानर्थान् विप्रकृष्ट - तिरोहितान् ।
विजानातीन्दुसूर्यर्क्ष - ग्रहाणां ज्ञानसम्पदा ॥
तुल्यप्रभावस्तु यदा योगी प्राप्नोति सम्पदम् ।
तदा संविदिति ख्याता प्राणायामस्य संस्थितिः ॥
यान्ति प्रसाद येनास्य मनः पञ्च च वायवः ।
इन्द्रयाणीन्द्रियार्थाश्च स प्रसाद इति स्मृतः ॥

अच्छे या बुरे कर्मोंके फलसे चित्तको हटानेको स्वस्ति कहते हैं ।

इस लोक और परलोकके लोभका तथा मोह पैदा करनेवाले कामका निरोध करनेवाले योगियोंकी प्राप्ति होती है ।

ज्ञान द्वारा अतीत और अनागत अर्थोंको क्रमशः उत्तम और अनुचित समझें; चन्द्रमा, सूर्य और ग्रहोंका प्रभाव समान समझें तथा जब योगी इस समान भवको प्राप्त होता है तब प्राणायामकी संस्थिति संवित्-अवस्था होती है ।

जिस प्राणायामसे मन, पाँचों वायु, इन्द्रियाँ, इन्द्रियोंके अर्थ—सब प्रसन्न रहें, वह प्रसाद-अवस्था है ।

( मार्कण्डेयपुराण ३९.१.२१—२६ )

—रामलाल

# 'श्रीकृष्ण-सन्देश' नामक हिन्दी मासिक पत्र

## के सम्बन्धमें

**प्रपत्र ४-नियम ८**

| | |
|---|---|
| १. प्रकाशन स्थान- | श्रीकृष्ण जन्म-स्थान, मथुरा |
| २. प्रकाशनकी आवृत्ति | मासिक |
| ३. मुद्रकका नाम | मनोहर लाल पाठक |
| राष्ट्रीयता | भारतीय |
| पता | श्रीकृष्ण जन्म-स्थान, मथुरा |
| ४. प्रकाशकका नाम | मनोहर लाल पाठक |
| राष्ट्रीयता | भारतीय |
| पता | श्रीकृष्ण जन्म-स्थान, मथुरा |
| ५. सम्पादकका नाम | सुदर्शनसिंह 'चक्र' |
| राष्ट्रीयता | भारतीय |
| पता | श्रीकृष्ण जन्म-स्थान, मथुरा |
| ६. उन व्यक्तियोंके नाम जो इस पत्रके मालिक हैं अथवा इसकी कुल पूंजीके एक प्रतिशतसे अधिकके भागीदार हैं। | श्रीकृष्ण जन्म-स्थान, सेवा-संस्थान [१८६० के विधानके अनुसार पंजीकृत संस्था] |

मैं मनोहर लाल पाठक इसके द्वारा घोषित करता हूँ कि उपर्युक्त विवरण मेरे ज्ञान एवं विश्वासके अनुसार यथार्थ हैं।

मार्च १९८१ ( ह० ) मनोहर लाल पाठक

# श्रद्धा और त्याग

उस समय तक तिब्बतमें चीनका प्रभुत्व नहीं हुआ था। दलाई लामा ल्हासामें रहते थे। तिब्बतके मनमें दूर पहाड़ीपर रहने वाले तपस्वी लामाके दर्शनकी इच्छा हुई। उसने सुना था कि पहाड़ीकी गुफामें बहुत पुराने तपस्वी लामा रहते हैं।

पहाड़ी बहुत दूर थी। बहुत ऊँची थी। वहाँ जानेका कोई रास्ता नहीं था। कोई नहीं कहता था कि वहाँ गया है। लेकिन उस तिब्बतीके मनमें लामा (बौद्ध साधु) के दर्शनकी प्रबलकी इच्छा थी। उसने अपनी स्त्रीको भेंट और याकोंका भार सौंपा। खूब सारी पनीर रास्तेमें भोजनके लिए बाँधली। एक मोटी सफेद भेंड़ पहिले दिन भेंड़ोंके झुंडमें-से छाँटकर बांध दी। भेंट करना चाहता था।

रातमें एक चूहा निकला। तिब्बतीके पेटपर कूदा। तिब्बती जागा तो चूहा बोला—'इस भेंडकी ऊन दो। मेरी चुहियाने बच्चे दिये हैं। मैं उनको जाड़े से बचाऊँगा।'

तिब्बती बोला—'भेड़ लामाकी है। सात दिन काम चलाओ। लौटकर आने पर तुम्हें अपने सिरके बाल दूँगा।'

चूहेको विदा करके वह रातमें ही भेंड़ लेकर चल पड़ा। ऊँची-ऊँची पहाड़ियाँ बिना रास्तेके चढ़नी थीं उसे। भूख लगने पर पत्थरका चूल्हा बनाकर झाड़ियोंसे लायी लकड़ी जलाता। अपनी पतीलीमें चाय बनाकर पीता और थोड़ा सत्तू चाटता थोड़ी पनीर खाता। खुली पहाड़ी पर रातमें अपना चमड़ेका कोट पहने सो जाता। भेंड़ भी घास चरती, पानी पीती और रातमें उससे सटकर सोती।

तीसरे दिन एक सफेद सिंह मिला। तिब्बतीके सामने आकर गरजा और बोला—'भूखा हूँ। भेड़ मुझे दे दो।'

तिब्बती—'भेंड़ लामाकी है। तीन दिन रुको। लौट कर तुम्हें अपना एक हाथ खिला दूँगा।'

सिंह चला गया। तिब्बती आगे बढ़ा। पहाड़ी पर गुफा दीखने लगी। तभी एक जंगली याक (चँवर गायका नर) आया। बोला—'भेंड़ मुझे दे दो!

तिब्बती बहुत डर गया था। जङ्गली याक तो शेर को भी लड़ कर मार देता है। किसी प्रकार डरते-डरते बोला—भेंड़ लामाकी है। कल तक रुको, मैं लौटकर तुम्हारे खुर अपने खूनसे लाल कर दूँगा।'

(शेष पृष्ठ १२ पर)

## ७३. श्रीभरतलाल--

'सीता अनुज सहित प्रभु आवत ।'

श्रीभरतलालके श्रवणोंमें पवनकुमारकी वाणी पड़ी, प्राणोंने जैसे नवजीवन पाया ।

'सत्य कहते हो आञ्जनेय ! प्रभु आ रहे हैं ? मेरे वे कृपासिन्धु स्वामी पधार रहे हैं ?' शब्द नहीं व्यक्त हो सके । कण्ठ गद्गद, शरीर पुलकित, नेत्रोंसे वारि धारा; किन्तु रोम-रोम यही कह रहा है, यह समझना नहीं था पवनकुमारको, 'अवश्य वे दयामय आ रहे हैं । अपनोंको विस्मृत करना उन्हें आता नहीं । अपने दर्शनोंके पिपासु प्राणोंको उन्होंने कभी निराश नहीं किया है ।'

'कहाँ हैं वे ? कितनी दूर हैं अयोध्यासे ?' श्रीभरत पूछ सकते तो अवश्य यही पूछते, किन्तु उनका शरीर तो सहसा हिलनेकी स्थितिमें भी नहीं रह गया । उनके अधर हिल नहीं पाते थे । नेत्र पलक निस्पन्द हो गये थे । वे देख रहे थे पवनकुमारकी ओर और सुन रहे थे उनकी दिव्य वाणी । प्राण श्रवणोंमें आगये थे । श्रवण, केवल श्रवणेन्द्रिय रह गये थे भरतलाल उस क्षण ।

पूछनेकी आवश्यकता भी कहाँ थी । श्रीमारुति—वे 'ज्ञानिनामग्रगण्य' उन्होंने स्वयं वह सब सुनाया जो अयोध्याका कोई जन पूछना या जानना चाहे । श्रीराम कहाँ हैं, कैसे हैं, कब पहुंच सकते हैं, किसी प्रकारकी त्वरा है उनके स्वयंके चित्तमें, लङ्काका संग्राम कैसे समाप्त हुआ, श्रीरामचरितके ऐसे रसज्ञ श्रोता वक्ता मिलजायें, किन्तु श्रीमारुतिको अपने प्रभुकी शीघ्र लौटनेकी आज्ञा थी । वे संक्षिप्त ही सुना सकते थे । थोड़े शब्दोंमें उन्होंने सब कुछ सुना दिया है ।

'प्रभु आ रहे हैं ।' भरतलालने सिंहासनस्थ पादुका पर मस्तक रख दिया । वे भाव-विह्वल हो उठे जब मारुतिने आज्ञा चाही थी लौटनेकी ।

'भरतके दोष नहीं देखे उन्होंने । अपनोंके दोष उन्होंने । कभी देखे नहीं हैं । देख पाते ही नहीं है ।' भावोंका अपार प्रवाह उमड़ रहा है—'धन्य होगया भरत ! इसका अपराध भी आज सेवाके रूपमें स्वीकार होगया । सेवा—अब उनकी सेवाका सौभाग्य प्राप्त होगा ।'

भरत क्या कहें, क्या करें वे समझ नहीं पाते। बार-बार चरणपादुका पर मस्तक रखते हैं और उसे अश्रुजलसे क्षालित करते हैं।

सबके प्राण प्यासे हैं। अयोध्याका जन-जन आतुर है इस सुसम्वादके लिए।' सहसा चेतना सावधान हुई 'प्रभु प्रातः पधार रहे हैं। समय रहा ही कितना है अब।'

'कुमार!' अपने सम्मुख करबद्ध, आनन्द-विह्वल अनुजकी ओर भरतने देखा, 'तुम माताओंको यह सुम्वाद श्रवण करानेका सौभाग्य प्राप्त करो। महामन्त्री नगरमें घोषणा करा देंगे।'

'आर्य आज भी अयोध्या नहीं पधारेंगे ?' कुमार शत्रुघ्नका स्वर काँप रहा था।

'भरत अपने अग्रजके श्रीचरणोंका अनुसरण करता अयोध्या आवेगा।' जहाँसे श्रीरामको निर्वासित किया गया, वहाँ भरत जायँगे तो अवधके सिंहासनके अधीश्वर श्रीरामके साथ ही जायँगे, अपना यह सङ्कल्प उन्होंने भले व्यक्त न किया हो किसी पर, उनका नन्दिग्रामका निवास क्या कुछ नहीं कहता ?

'अपने अग्रजको अधिक सौभाग्य भाजन बननेका अवसर तुमने अब तक दिया है कुमार।' अपार स्नेह था स्वरमें 'आज भी भरत तुमसे ऐसी आशा करे, अस्वाभाविक तो नहीं है। कुलगुरुको सम्वाद स्वयं देना चाहता है भरत।'

'रथ प्रस्तुत है आर्य।' कुमारने प्रसन्न मनसे स्वीकार किया अपने तपस्वी अग्रजका आदेश। 'शत्रुघ्न राजसदन होकर महर्षिके आश्रम शीघ्र आरहा है।'

'भरत पदोंसे जा पाता, किन्तु समय अल्प है और उसका आज मूल्य नहीं किया जा सकता।' अनुजका आग्रह स्वीकार हो गया 'महर्षि सम्भवतः स्वयं राजसदन पधारेंगे प्रातःकालसे पूर्व।'

कुमार शत्रुघ्नका अश्व दो क्षण बीतते बीतते अयोध्याकी ओर उड़ा जारहा था। महामन्त्री सुमन्त्र आज रथमें अकेले जारहे थे नगरकी ओर और एक दूसरा रथ भी नन्दिग्रामकी पर्णकुटीके द्वारसे प्रस्थान करनेवाला था।

नन्दिग्रामका वह महातापस, कृशकाय, जटाधारी वल्कल-वसन, वह नवदूर्वादल श्याम तेजोमूर्ति, उसने मस्तक पर धारण कर रखी हैं श्रीरघुनाथकी चरण पादुकाएँ और रथमें बैठते वह इतना संकुचित होरहा है, इस रथको जाना है महर्षि वशिष्ठके आश्रमकी ओर।

—×—

## ७४. कुमार शत्रुघ्न—

'आज सफल हुआ शत्रुघ्नका श्रम ।' कुमार शत्रुघ्नका अश्व नन्दिग्रामसे अयोध्याकी ओर उड़ा जा रहा था । लेकिन मनका वेग, कोई अश्व उसे कैसे पासकता है ।' चौदह वर्ष जिस स्मितका, प्रसन्न वदन अपनेको दिखालानेका अभिनय किया मैंने आज वह सत्य बना । आज माँके सम्मुख सचमुच प्रसन्न जा सकूँगा ।'

'पूरे चतुर्दश वर्षका अभिनय, मातायें समझती थीं, भाभियाँ समझती थीं, वे सब समझती थीं और फिर भी मैं अभिनय किए जारहा था । आज वह अभिनय'''' लेकिन गतकी वेदना आगतके हर्षमें डूबकर आज हर्ष बन गयी है ।

'प्रभु आरहे हैं ।' मांका, वात्सल्यमयी माँका आनन्द देख पावेगा यह सम्वाद देकर शत्रुघ्न । वे महिमामयी, निश्चय वे गोदमें खींच लेंगी और इस प्रकार स्नेह करने लगेंगी जैसे कुमार ही उनके राम हैं ।' अन्तरमें अद्भुत चित्र आरहे हैं ।

'मेरी जननी, सम्भवतः वे कुछ न कह रुकें । वे तो अपना कोमल कर मस्तक पर रख दें तो बहुत है । 'सम्वाद दे चुका सबको ? स्वागतकी प्रस्तुति कर वत्स ।' उनके गद्गद् स्वरोंसे इसके अतिरिक्त कुछ सुन पानेकी आशा कम ही है ।' किन्तु माता कैकेयीकी क्या अवस्था होगी ?' श्रीभरत-जननीका व्यक्तित्व अद्भुत है और उनकी जो परिस्थिति बन गयी है, कुमार शत्रुघ्न उनके सम्बन्धमें कोई अनुमान नहीं लगा पाते ।

'भाभी, लेकिन दोनों ही भाभियाँ तो अत्यन्त गम्भीर हैं । वे तपोमूर्तियाँ, मझली भाभीकी स्नेहाशीष प्राप्त होगी । सदाका कुमारका वह स्वत्व और छोटी भाभी, आज यदि वे अनुरोध स्वीकार करलें । उनका तापस वेश क्या शोभा देगा आज ? किन्तु''''।' कुछ ठीक समझमें नहीं आता कि उचित क्या होगा ।

'वह सरला ?' एक सुकुमार मूर्ति और मानसमें आयी—'पूरे चतुर्दश वर्ष अन्तरके अनलको अन्तर्हित किये सुप्रसन्न सुसज्ज बनी रहनेवाली वह सहयोगिनी, आज उसके अधरों पर वास्तविक स्मित दीख सकेगा ।' केवल स्मित दर्शन ही, अग्रजोंके साथ ही जिनका सुखमें स्वत्व है, आज अवकाश ही कहाँ है । आजके उल्लासके दिन किसे दो क्षण स्थिर होनेको समय मिल सकता है ।

आज कुमारके अश्वका वेग, नगर जन इस वेग और आरोहीके श्रीमुखकी कांतिसे ही चिर प्रतीक्षित सम्वाद पा जायें सहज सम्भव है । कुमारको किसी नगरजनने

कभी साश्रु नेत्र, म्लान वदन तो कभी नहीं देखा, किन्तु जो आनन्द आज फूटा पड़ता है उनके श्रीमुख पर····।

'कुमार नन्दिग्रामसे आगये। अश्रु त-पूर्व वेगसे आया है आज उनका अश्व। कुमारने आज अश्व राजसदनके महाद्वार पर नहीं छोड़ा है। वे सीधे महालयमें गए हैं।' सम्वादके प्रसारित होनेमें विलम्ब कहाँ होना था—'सम्भवतः श्रीरघुनाथके आनेका सम्वाद प्राप्त होगया। कुमार राज माताके समीप सीधे गये हैं।'

पुरजनोंका उत्सुक समुदाय राज-महालयके सम्मुख एकत्र होने लगा है, बढ़ता जारहा है। उसके प्राण कबसे जिस सम्वादकी प्रतीक्षा कर रहे हैं····।

'माँ!' अश्वसे कूदकर कुमार दौड़ पड़े थे और उनका प्रफुल्ल वदन—'प्रभु आरहे हैं।' जैसे हर्षने उनके शरीरमें शैशवका आविर्भाव कर दिया है। वे सम्वाद सुनाने शिशुकी भाँति दौड़ गए हैं। दौड़ रहे हैं आज कुमार शत्रुघ्न।

'जननी! प्रभु आरहे हैं।' कुमारने दो क्षण तो दिया होता किसी सदनमें—'कब आरहे हैं? कैसे आ रहे हैं?' पता नहीं कितना पूछना है, क्या पूछना है, किन्तु कुमार तो आज आनन्दके उद्रेकमें शिशु बन गए हैं।

'मातः! प्रभु आरहे हैं।' वे तो सुनाते हैं यह सुसम्वाद, और दूसरे सदनमें दौड़ जाते हैं। 'अरे! सुन तो कुमार!' किन्तु कुमारका जागृत शैशव आज उन्हे सुनने दें तब तो।

'प्रभु आरहे हैं! प्रभु आरहे हैं भाभी!' कुमारको पूरे अन्तःपुरमें आज दौड़ लगा लेनी है 'प्रभु आ रहे हैं।' अपने अन्तःपुरमें भी उनके पद वहाँ टिके। वहाँ देखा उन्होंने कि उनकी सहचरी कितने अद्भुत भावसे अपने आराध्यका यह शैशव देखती देखती रह गयी हैं।

'प्रभु आरहे हैं।' पूरा सम्वादतो सबको श्रीराम माताके सदनमें ही प्राप्त होना है। सब जानते हैं आज कुमारके चचल पद उनकी क्रोड़ीमें पहुँचकर ही कुछ स्थिर होंगे।

—·|·—

## ७५. महामन्त्री सुमन्त्र

'कुमार शत्रुघ्नके अश्वका अनुसरण तो आज क्षीराब्धिसम्भव उच्चैःश्रवाके लिये भी सम्भव नहीं हैं।' महामन्त्रीके मुख पर आज युगोंके पश्चात् स्मित आया। उनका रथ भी नन्दिग्रामसे अयोध्याकी ओर कुमारके अश्वके साथ हीं आगे बढ़ा था और उनके रथके अश्व भी उड़े ही जारहे थे, किन्तु एकाकी अश्वका अनुसरण रथ कैसे कर सकता है ?

'आज पुनः सुमन्त्र राजरथका सूत है। एकाकी रथ ले जारहा है अयोध्या और वही रात्रिका प्रवेश काल है। आज भी नागरिकोंके प्राण इस रथकी प्रतीक्षा कररहे हैं।' महामन्त्रीके नेत्र भर आये। उन्होंने वाम हस्त अपने रजतश्मश्रु पर फेरा। पूरे चतुर्दश वर्ष, चतुर्दश कल्प भी कम थे उनके सामने और इस समय लगता है, कलकी घटना है। श्रीरामको शृङ्गवेरपुर लेगए थे महामन्त्री इसी रथमें और जब वहांसे लौटे थे.....।

'आज ये अश्व उड़ जारहे हैं।' लेकिन उस दिनकी बात आज क्यों सोची जाय। उस दिन स्वयं महामन्त्री ही क्या अपनी चेतनामें थे ? और जब वे रघुकुलके नीति-द्रष्टा महाप्राज्ञ चेतनामें नहीं थे, अश्व तो बेचारे पशु ठहरे। अपने स्वामीका स्नेह ही तो पहचानते हैं वे।

'श्री रामभद्र, अरे नहीं, मर्यादा पुरुषोत्तम' सुमन्त्रने अकारण ही गगनकी ओर दृष्टि उठायी, 'इस वृद्धका स्वभाव कहीं उनके सम्मुख भी यही रहा, पर वे इसका सम्मान करते हैं। पितृव्य कहा है इसे उन्होंने। इसका यह स्वभाव उन स्नेहशीलको प्रिय लगेगा।'

'सुमन्त्र उन्हें छोड़ आया वनमें।' महामन्त्रीके हृदयसे यह कसक अभी नहीं गयी थी ! श्रीराम वन गये, यह सन्देश लेकर अयोध्या लौट आना जैसे उन्होंने अपना महापराध माना था। पूरे चौदह वर्ष उनका मस्तक झुका रहा। किसीके सम्मुख नेत्र उठाकर देखते उन्हें देखा नहीं गया। अपने निज सेवकोंकी ओर तक उन्होंने नहीं देखा।

'सुमन्त्रको ही आज सौभाग्य मिला उनके लौटनेका संदेश सुनानेका।' महामन्त्रीने आज मस्तक उठाकर सीधे देखा है 'सुमन्त्र ही कल उन्हें नगरमें ले आयेगा।'

'वे तो पुष्पकसे आरहे हैं ?' दूसरे क्षण ही महामन्त्री चौंके, किन्तु पुनः स्थिर होगये 'पुष्पक आ सकता होगा अवश्य राज सदनमें। वह दिव्ययान है; किन्तु उसे

नगर महाँ ारमेंप्र ा कल नहीं प्राप्त होसकता। सुमन्त्र वनमें छोड़ आया था रघुकुल शिरोमणिका तो सुमन्त्र ही रथमें उन्हें नगरमें भी ले आयेगा।' आप जानते हैं कि श्रीरघुनाथ संकोचीनाथ हैं। अपने जनोंका आग्रह टालना उनके वस-बूतेका काम नहीं और उस पर भी महामन्त्री सुमन्त्रका आग्रह, श्रीरामके मनमें महामन्त्री पितृतुल्य हैं और आज्ञा देनेके अधिकारी हैं। उनका आग्रह, वह तो आज्ञासे अधिक सम्मान्य है।

'श्रीराघवेन्द्र आरहे हैं। महारानी श्रीजनकनन्दिनी एवं अनुजके साथ वे राक्षसेन्द्र विजयी कल प्रातः पुष्पकसे अयोध्या पहुंच रहे हैं।' महामन्त्रीको अधिक चिन्तनका अवकाश नहीं मिलना था। पुरजन पर्याप्त आगे तक आगये थे मार्गमें और उनमेंसे जो प्रथम मिले, उन्हें पूरे उल्लाससे महामन्त्रीने सुना दिया। साथ ही अपना शङ्ख अधरोंसे लगाया उन्होंने और विजयके मङ्गल घोषके सङ्केतके साथ उसका स्वर गूँजने लगा।

'कौन हैं राज सेवक यहाँ?' महामन्त्रीके रथके अश्वोंकी गति सीधे राजसभा-के महाद्वार पर अवरुद्ध हुई और आज पूरे चतुर्दश वर्ष पश्चात् अवधजनोंने अपने महामन्त्रीका गम्भीर, शासनके ओजसे गूँजता स्वर सुना।

'आज्ञा श्रीमान्?' एक समवेत स्वर सुनायी पड़ा 'हम सभी तो राजसेवक ही हैं।' सचमुच अयोध्यामें तो कोई ऐसा भाग्यहीन नहीं जो अपनेको आज राजसेवक समझनेमें गौरवानुभव न करे।

'महाराज श्रीकौशलेन्द्र कल प्रातः पधाररहे हैं।' महामन्त्रीका स्वर घोषणा कररहा था और आज्ञा भी दे रहा था, 'दुन्दुभी अब तक मूक क्यों है? स्वागत वाद्य ....।' आदेशके शब्द पूरे होनेसे पूर्व महाद्वारके ऊपर स्वागत वाद्य अपने सम्पूर्ण साजसे गूँजने लगे थे।

महामन्त्री रथसे कूद पड़े थे। आज उन वृद्धके शरीरमें युवकोंकी स्फूर्ति आगयी थी। उन्होंने देखा नहीं कि कब किन सेवकोंने रथको सम्हाल लिया। उन्होंने केवल आदेश दिया 'कल श्रीराघवेन्द्र इसी रथसे नगर प्रवेश करेंगे, यह समझकर रथको सज्जित करना है।' और अब महामन्त्रीकोआदेश देनेसे अवकाश कहाँ है। उनकी प्रज्ञा आज पूर्ण जागृत है और वे आदेश, अनेक विधि आदेश देनेमें व्यस्त हैं।

———

## ७६. महर्षि वशिष्ठ—

'दाशरथि भरत श्रीचरणोंमें प्रणिपात करता है।' आश्रम-भूमिसे बाहर ही रथ रुक गया था और महर्षिको दूरसे देखकर ही कुमार भरतलाल भूमिमें दण्डकी भाँति पड़ गये थे। प्रभुकी पादुकाएँ रथासीन थीं इस समय।

'भरत !" महर्षि अस्त-व्यस्त दौड़े और उन्होंने उठाकर हृदयसे लगा लिया भरतलालको। उनके दृगोंके परम मङ्गल बिन्दुओंसे भरतजीकी अलकें सिञ्चित हो गयीं। 'वत्स भरत ! मैं स्वयं आ रहा था नन्दिग्राम। तुम आये, तुम्हारे आजके आगमनसे यह आश्रम भी तपः पूत होगया।' महर्षि आवेगमें कह गये—किन्तु क्षण भरमें उन्होंने अपनेको स्थिर कर लिया। कुमार भरत संकोचमें पड़ें, ऐसा कोई कार्य उन्हें नहीं करना चाहिए।

'प्रभु आरहे हैं' भरतलाल इस समय दूसरे भावमें मग्न हैं। उनका गद्गद् स्वर कह रहा है—'इस अपराधी जनके अपराध उन्होंने दृष्टिमें नहीं लिये। अनुज एवं श्रीधरानन्दिनीके साथ आज वे प्रयाग महर्षि भरद्वाजके आश्रममें रात्रि-विश्राम कर रहे हैं। उन्हें लेकर पुष्पक यान कल प्रातः अयोध्या पहुंचेगा।'

महर्षि वशिष्ठका आश्रम इधर अतिथियोंके आगमनसे जनाकीर्ण होता जा रहा है। दूरस्थ काननोंके तपस्वी अतिमानव महर्षि वृन्द, जन सम्पर्कसे अतिशय अपरिचित मुनि, पता नहीं कितने सुरासुर वन्दनीय लोकोत्तर तपोमूर्ति आये हैं यहाँ और सहसा समाचार जो पहुँचा, एक पूरे समुदायने कुछ क्षणोंमें भरतलाल एवं महर्षिको घेर लिया है चारों ओरसे। वृद्ध, अतिवृद्ध, तरुण-युवा, सभी प्रकारके लोग हैं। सब प्रायः वल्कल वसन, जटाधारी, तेजोदीप्त भाल, किन्तु उनके मध्य अभी जो उन जैसा ही वल्कल वसनी जटा मुकुटी, दूर्वादल श्याम रघुकुल कुमार आगया है, सब अनुभव करते हैं वह अतिशय विनम्र अपने तेजमें, अपने तपः प्रभावमें अद्वितीय है। उसकी समता त्रिभुवनमें सम्भव नहीं। उसके प्रति सहज श्रद्धा उमड़ी पड़ती है अन्तरमें।

'हनुमानसे श्रीचरण परिचित हैं। वे पूरा द्रोणाचल उठाये अभी पिछले दिनों ही अयोध्याके आकाशपर आये थे और इस अधम भरतके प्रमाद वश..........' श्रीभरतलाल सम्वाद सुना रहे थे—'उन अमित पराक्रम परमोदारने मेरा अपराध मनमें भी नहीं माना। आज सायं वे आये थे और अभी लौट गये। उन्होंने ही यह

सम्वाद दिया। दशग्रीव श्रीराम शरानलमें दग्ध होगया और लङ्काके नवीन अधिपति विभीषण अयोध्याके अतिथि होकर प्रभुके साथ पधार रहे हैं।'

'वत्स ! इस सुसम्वादके लिए वशिष्ठ तुम्हें क्या दे सकता है ?' महर्षिने स्नेह पूर्वक देखा और अपने पदोंकी ओर झुकते भरतलालके मस्तकपर उनका दक्षिण कर पहुंच गया। वहाँ उपस्थित सामान्य अन्तेवासी तक भी जानता था. शाप और वरदानकी वाणी वैखरी वाणी नहीं हुआ करती। महर्षिके मुखसे इस समय वह गम्भीर परावाणी प्रकट हुई—'श्रीरामका स्नेह तुम्हें सदा प्राप्त रहेगा और तुम्हारा स्मरण मनुष्यको रामभक्ति दे दिया करेगा।'

'प्रभु !' कुमार भरतलाल प्रेम विह्वल पदोंमें पहुंचनेको झुके और बल पूर्वक उन्हें वक्षसे लगाये महर्षि। अकस्मात्, अनायास, संकल्प निरपेक्ष उपस्थित समस्त तपोधनोंके मुखसे भी वही परावाणी गूंजी—'एवमस्तु !'

'श्रीराम कल आरहे हैं।' दो क्षण रुककर महर्षि भरतलालको लिये आश्रम प्राङ्गणमें आगये और जब वे वेदिकापर आसीन होगये, उनके चरणोंके समीप नीचे ही भरतलाल संकोच पूर्वक बैठ गये। अन्तेवासियोंके अतिशय आग्रह पर भी उन्होंने कुशासन स्वीकार नहीं किया।

'श्रीराम कल ठीक उस समय अयोध्या पहुँचेंगे, जिस समय अयोध्यासे उन्होंने प्रस्थान किया था।' महर्षिने सबके आसन ग्रहण कर लेनेके अनन्तर कहा—'वे मर्यादा पुरुषोत्तम, उनका स्वभाव मैं समझ सकता हू। वत्स भरत ! अब इस समयका करणीय ?'

'श्रीचरण जिसे जो आदेश दें।' अत्यन्त नम्रता पूर्वक भरतलाल कह रहे थे—'सदा ही सबका वही परम कर्त्तव्य है'

'मुझे एक बार राजसदन हो आना चाहिए।' कुमार शत्रुघ्न वहाँ पहुँच गये हैं। महामन्त्री सुमन्त्रके प्रबन्धमें आज किसी प्रकारका प्रमाद संभव नहीं; किन्तु महर्षिका स्नेह आज मानता नहीं। उन्हें स्वयं एक बार सब ओर दृष्टिपात कर लेना चाहिए। 'तुम राजसदन चलोगे ?'

'श्रीचरणोंका आदेश अनुलघनीय है।' परम संकोची भरतलाल अस्वीकार नहीं कर सके। महर्षिके साथ राजसदन जानेमें उन्हें क्या संकोच, वे नित्य अरण्यवासी तपोधन जब स्वयं राजसदन पधार रहे हैं, भरतलालने उसी रथसे महर्षिसे पधारनेकी प्रार्थनाकी जिससे वे अभी आये थे।

———

## ७७. माता कौसल्या—

'राम आरहा है ?' माताने सुना शत्रुघ्न कुमारके मुखसे और जैसे विश्वास ही न हुआ हो। दूसरे ही क्षण उनके मुखसे निकला 'भरत कहाँ है ?'

'भरत, तपस्वी भरत कहाँ है ?' लेकिन उत्तर देनेवाला तो वहाँ कोई नहीं है। शत्रुघ्नकुमारमें तो आज शैशव आगया है। वे तो दौड़ गये हैं किसी अन्यके सदनमें समाचार देने और माता कौसल्या आतुर हो उठी हैं 'भरत कहाँ है ? उसे किसीने सुनाया या नहीं है ? उसकी जटाएँ, उसका वल्कल और वह आज चौदह वर्षसे भूखा है।'

पूरे चतुर्दश वर्षसे माताको भरतकी वेदना व्याकुल किये हैं। उनके राम तो वनमें हैं। वहाँ अपार कष्ट होंगे, सुनी सुनायी बात है यह ; किन्तु समस्त वनचर रामके नित्य सेवक हैं, यह तो चित्रकूटमें माता स्वयं देख आयी हैं। वहाँके क्लेश, लेकिन आँखोंके सामने ही यह जो उनका दूसरा राम नन्दिग्राममें तपस्वी बन गया है। दूसरा राम ही तो, माताके मनने राम और भरतमें तो कभी भेद नहीं जाना।

राम कन्दमूल फलका आहार करते हैं ; किन्तु भरत तो भूखा है। पूरे चौदह वर्षसे भरतने क्या खाया है ? गोमूत्रयावक भी कोई भोजन है और उसमें भी आये दिन एकादशी, प्रदोष आदिके व्रत, चान्द्रायण, कृच्छ चान्द्रायणादि महाव्रत चलते रहते हैं ऊपरसे। अतः माताके मनको इस समय भरतकी चिन्ताने झकझोर दिया है। कहाँ है उनका भरत ? आज इस सुसम्वादको सुनाकर वे उसके मुखमें दो मीठा ग्रास दे सकें........'

'और माण्डवी, उर्मिला ? हाँ—ये बहुएँ कहाँ हैं उनकी ? भरत तो नन्दिग्राम है, किन्तु उनकी ये स्नेह सिक्ता सौकुमार्यकी साकार प्रतिमाएँ........ ?

'ये सब कम हठी कहाँ हैं।' माताका उत्साह स्वयं शिथिल होगया। वे जानती हैं—उनसे अधिक भला इस बातको और कौन जान सकता है कि आर्यनारीकी मर्यादा क्या है। भरत तपस्वी बने हैं तो माण्डवीको खिलाया जा नहीं सकता और ऐसा आग्रह अपने आपमें अनुचित है। मातासे चाहकर भी ऐसा कोई आग्रह कभी हुआ नहीं। वे सब अपने आराध्योंकी अनुगता—माताका हृदय वात्सल्य एवं गौरवसे उमड़-उमड़ पड़ता है।

'माण्डवी ! उर्मिला ! कोई है ? इन्हें बुला तो लाओ ।' शोक अकेलेमें काट दिया जा सकता है ; किन्तु आनन्द तो अपनी पूर्णता वितरणमें मानता है । आज जो माताके अन्तरमें अपार आनन्द उमड़ पड़ा है 'राम कल आरहे हैं ! अयोध्याके दुःखके दिन चले गये ।'

'मां !' माताका सर्वाङ्ग आज अतिशय शिथिल होगया है । वे अपने आसनसे उठ नहीं पाती हैं । उनका रोम-रोम पुलकित हो रहा है और यह कुमार शत्रुघ्न पुनः दौड़ते आरहे हैं उनके समीप ।

'कुमार ! लाल !' अङ्कमें समेट लिया माताने और अलकोंपर उनके कर घूमने लगे ।

माता सुमित्रा आयी हैं । बहुएँ आयी हैं । राजसदनकी सेविकाएँ आयी हैं और आज, आज चौदह वर्ष पीछे माता कैकयी आयी हैं उनके सदनमें, किन्तु माताकी दृष्टि तो कुमारके मुख पर स्थिर है और आज कुमारमें जो शैशव आगया है, वे ही कहाँ किसीको बोलनेका अवकाश देरहे हैं ।

'राम रोषानलमें रावण स्वाहा होचुका । प्रभु कल प्रातः मेरे अग्रज एवं अवधकी नवीन साम्राज्ञीके साथ पुष्पक विमानसे यहाँ पहुँच रहे हैं ।' शत्रुघ्न कुमारको पूरा समाचार सुनाना है । वह सब समाचार जो सायं नन्दिग्राममें कपि श्रेष्ठ सुना गये हैं और पुनः कपिवरका परिचय भी देना है । इस समय कुमार किसीकी कुछ सुनना तो दूर, किसी ओर देखने तककी इच्छा नहीं करते । वे मातासे-माताकी गोदमें में बैठे सब सुनाये चले जा रहे हैं शिशुकी सरलता एवं शीघ्रतासे ।

माताकी दृष्टि कुमारके हर्षोत्फुल्ल मुख पर स्थिर है । स्थित हैं वहीं इस समय सदनमें आये सबकी ही दृष्टियाँ । किसीको कुछ कहना नहीं है । किसीको यह अपेक्षा नहीं है कि कोई उसे बैठनेको कहे । जो जैसे आया है, जहाँ आगया है, स्थिर है । सबके श्रवण इस समय कुमारके एक एक शब्द पी लेना चाहते हैं । सबके शरीर शिथिल है, आनन्दसे रोमाञ्चित हैं और सबके नेत्र आनन्द निर्झर बन गये हैं । कोई कुछ बोलना भी चाहे इस समय तो कण्ठ असमर्थ होरहे हैं । कुमार—केवल कुमार बोल रहे हैं शिशुकी त्वरामें ।

—✻—

## ७८. माता सुमित्रा–

'श्रीराम आरहे हैं ' माता सुमित्राको तो इसमें तनिक भी सन्देह नहीं हुआ था। भरत नन्दिग्राममें तपस्वी होकर बैठे हैं और उनका निश्चय, उनका निश्चय किसीको भी अविदित कहाँ है और तब राम आवेंगे ही कल। उनको कल यहाँ अयोध्या पहुंचनेसे कोई रोक नहीं सकता।

'अभी तक कोई समाचार नहीं' दिनमें कई वार कइयोंने यह वात कही किन्तु माताने उसे सुनकर भी सुना नहीं। उन्होंने एक वार एक सेविकाको अभी दिनान्तमें झिड़क दिया 'समाचार नहीं आया तो हो क्या गया ? मेरा राम कल आवेगा। उसके आनेके साधन सहस्र हैं। वह कपि–पूरा पर्वत जो कपि हिमालयसे लंका उठाले गया कुछ घटिकाओंमें, वह रामका पायक है और वह अकेला ही पायक तो ऐसा नहीं होगा। समाचार भला कैसे आ सकता है ?'

माता आज अत्यन्त व्यस्त हैं। उनके राम अकेले तो नहीं आ रहे हैं। आ रहे हैं, यह वे असन्दिग्ध रूपसे जानती हैं। लेकिन श्रीरामके साथ वैदेही, लक्ष्मण और उनको तो लगता है कि भरत तथा यह कुमार शत्रुघ्न एवं इन सब पुत्रोंकी वधुएँ अभी अयोध्या आ रही हैं। अब तक तो अयोध्या रहकर भी ये सब यहाँ नहीं थे। सबके अन्तःपुर, सबके क्रीडोद्यान अस्त-व्यस्त पड़े हैं। अस्त-व्यस्त पड़ा है पूरा राजसदन और श्रीराम आरहे हैं।

माता पूरे सप्ताहसे व्यस्त हैं; किन्तु उनका उत्साह औरोंमें आ जो नहीं पाता है। उनके आदेश अपालित नहीं रहते; किन्तु शिथिल कर सेविकाओंका कार्य उन्हें कहाँ सन्तुष्ट कर पाता है। वे बार-बार श्रीरामके अन्तःपुरकी सज्जाको व्यवस्थित करके भी सन्तुष्ट कहां हो पाती हैं।

'श्री जानकी—अवधकी वह साम्राज्ञी होंगी वे, यह भिन्न बात; किन्तु माताकी सर्वाधिक स्नेह भाजना, हृदय पुत्तलिका और वह शैशव तपस्विनी, अब तो उसे तनिक विश्राम मिले।' माता अपनी व्यस्ततामें भी थकित हो, जाती हैं बार-बार।

'प्रभु आरहे हैं मातः !' कुमार शत्रुघ्नने पुकार कर हर्ष विह्वल हो कहा था और तत्काल दौड़ गये थे।

'शिशु है अभी शत्रुघ्न !' माता हँस पड़ी—'राम आ तो रहे ही हैं, पर यह कहाँ गया दौड़ा ?' कहीं जाय उनके कुमार, पर माता जानती हैं कि किसकी क्रोड़ी स्थिर कर सकती है। श्रीरामका समाचार पाने, संग्राम विजयका समाचार पानेकी उत्कण्ठा उनके मनमें अल्प नहीं है, किन्तु शत्रुघ्नको अब पुकारा तो नहीं जा सकता। वे श्रीराम-माताके सदनकी ओर तत्काल चल पड़ी थीं।

'मेरा पुत्र, मेरा राम कल आरहा है। अब तो सब लोग तनिक त्वरा करें।' पूरा समाचार सुननेके अनन्तर माता सुमित्रा ही सबसे पहिले बोली थीं—'राम आवेंगे तो वे अपने अन्तःपुरमें जानेसे पूर्व अनुजोंके सदनमे और सखाओंके गृहोंमें जायँगे, यह सब जानते हैं। मेरा वह किशोर तपस्वी, उसे अपने किसी स्वजनका असज्जित, अस्त व्यस्त सदन दृष्टि पड़ गया तो अपने अन्त.पुरकी सज्जा सुखी कर सकेगी उसे ?'

शत्रुघ्न !' माताका स्वर स्वस्थ था 'तुम एक बार नगरके अपने सुहृदोंके सदन देख आओ और कहीं किसी सदनमें किञ्चित भी अभाव असज्जाका चिन्ह नहीं रहेगा, यह सावधानी रखो।' माताके आदेशने कुमारको कर्तव्यका स्मरण करा दिया और उनका आनन्द विह्वल भाव गाम्भीर्यमें परिणित हो गया।

'अब किसीके करमें शिथिलता नहीं रहेगी।' माताने एक ओरसे उपस्थित सेविकाओंकी ओर देखा 'यह रजनी विश्रामके लिए बनी नहीं है। हम राजमाताके इसी सदनसे श्रीगणेश करें तो ?'

'यह तो आपके श्रमसे कबका सुसज्ज है।' माता कौशिल्याने किञ्जित बाधा दी।

'मैं आपसे अधिक राजमाता हूं और बहिन कैकेयीसे भी अधिक।' स्निग्ध स्मित आया माताके अधरों पर—'मेरा राम आरहा है। अयोध्याका वह सम्राट और मैं अभीसे सम्पूर्ण राजसदनकी सञ्चालिका हूं। मेरी व्यवस्थामें आप किसीकी कोई अस्वीकृति नहीं सुनी जा सकती।'

'अस्वीकृतिका अधिकार भी कहाँ रहा किसीका।' माता कैकेयीने इस बार कहा।

'सो तो कभी नहीं था, और अब भी नहीं है।' माता सुमित्रा उसी उत्साहमें कह रही थीं 'मैं कुछ क्षणोमें आपके सदन आ रही हूँ। आपको वहां उपस्थित मिलना चाहिए।' और वे सेविकाओंके साथ तुरन्त व्यस्त हो गयीं।

## ७९. माता कैकेयी—

'मेरा राम आरहा है !' आज माता कैकेयीके मुख पर उल्लास आया—'अरे कुमार !' किन्तु कुमारके चरणतो आज रुकते नहीं। उनके श्रवण आज कुछ सुन नहीं पाते। वे तो समाचार देते दौड़ रहे हैं।

'यह जहाँ जायगा, जानती हूं।' माता आज सहज भावसे उठीं 'बहिन कौशल्या का सदन मेरेलिए कब पराया था। अपनी क्षुद्रतासे कैकेयीने कुछ समझ लिया हो, वे महनीया तो इसे सदा छोटी बहिनका स्नेह देतीरहीं हैं।'

जबतक कुमार सम्वाद सुनाते रहे, माता कौशल्याके सदनमें किसीको कहाँ स्मरण था कि वह स्वयं कहाँ खड़ा है और जब कुमार जननीका आदेश पाकर सावधान हुए....।

'कैकेयी राजमाता हैं ! आपको उससे इस सम्मानका ध्यान रखकर बोलना पड़ेगा।' आज माताकी आत्म ग्लानि निर्मूल होगयी है। वे अपने सहज स्वस्थ परिहास प्रसन्न स्वरमें माता सुमित्रासे कह रही थीं 'मेरे सदनको आप सज्जित करने आ रही हैं, यह अनुग्रह तो नहीं है। मेरा पुत्र आ रहा है। अयोध्याका सम्राट मेरा पुत्र, राजमाताका सदन आपको सज्जित कर ही देना चाहिए।'

'जीजी बधायी !' सहसा मुड़ीं वे माता कौशल्याकी ओर, 'मेरा राम आरहा है। तुमने मेरे तीन पुत्र बल पूर्वक अपने बना लिए, किन्तु राम मेरा है। राजमाता बननेका बड़ा भारी लोभ है कैकेयीको और इसके लिए वह कितना अनर्थ कर सकती है, तुम जानती हो। राम मेरा रहेगा। राजमाताका स्वत्व मैं छोड़ नहीं सकती।'

'राम कब तुम्हारे नहीं थे बहिन ?' माता कौशल्याने उठ कर हृदयसे लगा लिया कैकेयीको 'तुम तो शैशवसे उनकी माता हो और अवधकी राजमाता तुम नहीं हो, यह कहनेवाला रामके राज्यमें स्थान पानेकी तो आशा कर नहीं सकता।'

'तुम दोनों अपना स्वत्व हार चुकी हो' उन्मुक्त हास्य सुन पड़ा माता सुमित्राका 'मैं दुगुनी राजमाता हूं और मेरा आदेश....'

'सो हम सबके सिर पर' माता कैकेयीके नेत्र उठे—'आपके ओज एवं त्यागकी समताका साहस कैकेयीमें नहीं है। कैकेयी राजमाता भी है तो आपके अनुग्रहसे जिसे मैंने हार दिया, आपका अनुग्रह ही उसे सुरक्षित ले आरहा है। चारों कुमार आपके, किन्तु राम आप इस....'

'आज तुम जो माँगोगी वह सब मिलेगा।' हँस गयीं माता सुमित्रा 'राम तुम्हारे रहे। और कुछ?'

माता कैकेयीने चरण पकड़ लिए होते यदि उठाकर शीघ्रता पूर्वक माता सुमित्राने उन्हें अपने हृदयसे न लगा लिया होता।

'तुम्हें वरदान देनेमें कोई भय नहीं है, यदि अपनी कूबरी दासीसे तुम पहिले ही कोई मन्त्रणा न कर आयी हो।' सहसा संकुचित होगयीं माता। यह प्रसङ्ग आज नहीं ही उठना चाहिए।

'वह दीना भी आज आप सबकी अनुग्रह भाजना है।' माता कैकेयीके मनमें जो उल्लास आगया है इस समय, वह इतना अतल गम्भीर है कि उसमें कोई स्मृति कोई कटु व्यङ्ग भी करे तो वह भी क्षोभ उत्पन्न करनेमें समर्थ नहीं। आज उन्हें जैसे कुछ स्पर्श नहीं करता। ऊपर—बहुत ऊपर उठ गयीं हैं वे उस धरातलसे जहाँ क्षोभ पहुँच सकता था।

'कहाँ है वह?' माता सुमित्राने देखा इधर उधर 'उसे सदन सज्जामें मेरा साथ देना चाहिए।'

'वह उन्मादिनी हो गयी है।' हँसी माता कैकेयी—'मेरे सदनमें आप उसे पा लेंगी, किन्तु आज उसकी सेवा तथा सम्मति पर भरोसा नहीं किया जा सकता।'

'मन्त्रणा देनेसे तो उसे अवकाश मिल ही गया है।' माता सुमित्रने हँसकर कहा—'लेकिन अब उसे सेवामें प्रमाद करने नहीं दिया जा सकता।'

'बहिन, तुम बैठोगी नहीं।' माता कौशल्याने स्वयं आसन देनेका उपक्रम किया, 'आज तो……'

'इस सदनमें भी मुझे आप आसन देंगी और कुछ लेनेका आग्रह करेंगी? यह सदन मेरा अपना नहीं है जीजी?' कैकेयीने दोनों भुजाओंमें भर लिया माँ को—'किन्तु बहिन सुमित्राका आदेश है कि उनके पहुँचनेसेपूर्वमैं अपने सदनमें पहुंच जाऊँ और उनकी यह सेना अभियान करने ही वाली है।' सचमुच सेविकाओंका समूह पूरी त्वरासे भवन सज्जामें लगा था।

—卐—

## ८०. मन्थरा—

'प्रभु आ रहे हैं ।' कुमारने तो इतना ही कहा था । वे तो तत्काल सदनसे दौड़ते चले गए थे । माता कैकेयीका पुकारना भी उनके श्रवणोंमें नहीं पड़ा था ।

'प्रभु आरहे हैं । प्रभु आरहे हैं ।' मन्थरा पुकारती जा रही थी । वह कुब्जा उन्मादिनी हो उठी थी आज और सदनमें इधरसे उधर भागती, लुढ़कती पुकारती जारही थी 'प्रभु आ रहे हैं ।'

किसे सुना रही थी मन्थरा यह सम्वाद ? उसे आज यह पता नहीं है । सदनके प्रत्येक कोनेको, प्रत्येक भित्तिको, प्रत्येक पदार्थको, आज जैसे सब चेतन हैं उसके लिए और फिर दौड़ गयी वह सदनके उद्यानमें । वहाँ प्रत्येक वीरुधको, लताको, पुष्पको, पक्षी और भृङ्गको···· । कितनी देर तक वह सुनाती पुकारती, दौड़ती रही, उसे पता नहीं; किन्तु बहुत देर नहीं । सहसा स्मरण आया, जिसे सर्व प्रथम यह सम्वाद देना उसका कर्तव्य था, उसे तो सुनाया ही नहीं । भागी वह सदनकी ओर ।

'महारानी !' पूरे उच्च स्वरसे पुकारा उसने । आज पूरे चौदह वर्ष पीछे यह सम्बोधन उसके कण्ठसे फूटा । इन दिनों केवल 'स्वामिनी' कहनेकी उसे अनुमति थी, किन्तु आज···· ।

लेकिन मन्थरा स्वयं अपने सम्बोधनसे चौंक पड़ी । 'महारानी ?' उसकी स्वामिनी अबतो महारानी नहीं हैं । कितनी अनुचित बात कही है उसने । उसका दग्धमुख क्या कभी कुछ उचित बात नहीं कह सकेगा ? महारानी, अयोध्याकी महारानी तो कल आरही हैं ।'

'राज मा····' फिर स्वर रुक गया मन्थराका । उसकी स्वामिनी, उन्हें राज-माता बनानेका स्वप्न देखकरजो अनर्थ किया उसने, आज कोई उसकी छाया भी सहन नहीं कर सकेगा । आज अनर्थ हो जायगा यदि उसने फिर यह सम्बोधन करनेकी इच्छा की । तब ?

'राजमाता ! राजमाता ठीक तो कह रही थी तू ।' सुप्रसन्न स्वर तब तक सदनमें आती माता कैकेयीका उसके श्रवणोंमें पड़ा 'अभागी, पूरे उत्साहसे राजमाता क्यों नहीं कहती ? कैकेयी सचमुच राजमाता है अब । तूने उसे एक दुःस्वप्न दिखाया था और वह राजमाता हो नहीं सकी थीं । कल राम आ रहे हैं, अयोध्याके सम्राट राम और वे कैकेयीके पुत्र हैं । राजमाता है कैकेयी ! तू संकोच क्यों करती है ?'

